


# 2

# साहित्यिक अभिव्यक्ति

# Literary Writing

11132CH02

I. साहित्यिक लेखन – एक परिचय

II. साहित्यिक लेखन

- नाटक लेखन
- आत्मकथात्मक लेखन

I. *Literary Writing — an Introduction*

II. *Literary Writing*

- *Writing Drama*
- *Autobiographical Writing*





## साहित्यिक अभिव्यक्ति से रू-ब-रू

*विद्यार्थियों में छिपी रचनात्मकता को आकार देने और उनमें रच सकने का विश्वास पैदा करने के लिए अभिव्यक्ति की आज़ादी ज़रूरी है।*

### समूह कार्य

1. शब्दों को पहचानें
   - सभी बच्चे आठ-आठ पुराने कार्ड के टुकड़े लेकर आएँगे।
   - अब 'फूल' शब्द ब्लैक-बोर्ड पर लिखा जाएगा।
   - 'फूल' शब्द को लेकर विद्यार्थियों के मन में जो भी विचार आए, उसे कार्ड के एक टुकड़े पर लिखेंगे। उनका विचार एक शब्द, दो शब्द, तीन शब्द या एक वाक्य में हो सकता है।
   - लिखे गए कार्ड सभी से एकत्र कर लिए जाएँगे।
   - फिर से ऊपर वाली गतिविधि दोहराई जाएगी सात नए शब्दों के साथ। अगले शब्द हो सकते हैं – आग, काँटा, जल, झरना, हवा, बरखा आदि।
   - अब एक शब्द से जुड़े कार्ड एक समूह को दिए जाएँगे। वे उन सभी कार्डों को जोड़कर एक कविता लिखेंगे। एक ही शब्द / पंक्ति को एकाधिक बार प्रयुक्त किया जा सकता है। एकाध शब्द को घटाया / बढ़ाया भी जा सकता है।
   - कविताएँ बुलेटिन बोर्ड पर प्रदर्शित की जाएँ।

2. रचनाओं को जानें, सराहें
   - इकाई एक (पृ.3) की शुरुआत के अपने अनुभवों को सब विद्यार्थी शब्दबद्ध करेंगे। किसी भी ढंग से / किसी भी विधा में लिख सकते हैं।
   - प्रत्येक विद्यार्थी अपनी रचना का अंकन स्वयं करें कि वह किसके नज़दीक है कविता, कहानी या संवाद आदि के।
   - अपनी रचना का विश्लेषण करें कि आपने इसी रूप में क्यों लिखा।

### कलम रुकती नहीं ...

*लेखकवृन्द प्राय: अपने काल के विधाता होते हैं। उनमें अपने देश को, अपने समाज को दुख, अन्याय और मिथ्यावाद से मुक्त कराने की प्रबल आकांक्षा होती है।*

*यह समय जीवन संग्राम का है। आज हम जो शिक्षित कहलाते हैं, तटस्थ होकर अन्याय होते नहीं देख सकते।*

– प्रेमचंद

*(प्रेमचंद (सन् 1880-1936) हिंदी कथा-साहित्य के शिखर पुरुष माने जाते हैं। कथा-साहित्य के इस शिखर पुरुष का बचपन अभावों में बीता। स्कूली शिक्षा पूरी करने के बाद पारिवारिक समस्याओं के कारण जैसे-तैसे बी.ए. तक की पढ़ाई की। एम.ए. करना चाहते थे लेकिन आर्थिक अभावों के कारण नौकरी करनी पड़ी। पत्नी शिवरानी देवी के साथ अंग्रेज़ों के खिलाफ़ आंदोलनों में हिस्सा भी लेते रहे। राष्ट्रीय आंदोलन से जुड़ने के बावजूद लेखन कार्य सुचारु रूप से चलता रहा। उनके जीवन का राजनीतिक संघर्ष उनकी रचनाओं में सामाजिक संघर्ष बनकर सामने आया जिसमें जीवन का यथार्थ और आदर्श दोनों था।)*

*पढ़ते या सुनते वक्त कोई भी नज़्म केवल कवि की नहीं रहती; पाठक या श्रोता उसे अपनी बना लेता है; उसको अपनी ज़िंदगी के ब्योरों से जोड़कर पढ़ता है।*

*–चोला टाकियाँवाला, हरभजन सिंह*



*आदिवासी नृत्य*

## I. साहित्यिक लेखन – एक परिचय

अभी तक आप सृजनात्मकता के अलग-अलग पहलुओं से परिचित हो चुके होंगे। उदाहरण के लिए सृजनात्मकता क्या है, वह कैसे हमारे दिन-प्रतिदिन के आचार-व्यवहार और संस्कारों से जुड़ी हुई है और अनायास ही हमारे कार्यकलापों में अभिव्यक्त होती रहती है। यदि सृजनात्मकता को मात्र लेखन तक सीमित करके भी परिभाषित किया जाए तो भी हमें उससे पहले उसके कई दूसरे रूपों को पहचानना होगा। जैसे कि साहित्य से अलग कला रूप और माध्यम अर्थात् चित्रकला, मूर्तिकला, शिल्पकला जैसी ललित कलाएँ और गायन, नृत्य, संगीत और रंगमंच जैसी प्रदर्शन कलाएँ सृजनात्मकता के माध्यम से अपनी एक अलग पहचान बनाती हैं। अब यदि हम लेखन अथवा साहित्य में सृजनात्मकता की बात करें तो वहाँ भी पहले हमारे लिए भाषा में सृजनात्मकता को परिभाषित करना ज़रूरी हो जाता है जिसके विषय में आप पिछली टिप्पणियों में काफ़ी जानकारी प्राप्त कर चुके होंगे।

यहाँ हम मुख्य रूप से लेखन में सृजनात्मक अभिव्यक्ति के अलग-अलग रूपों पर चर्चा करेंगे। जैसा हमने अभी स्पष्ट किया है कि जिस प्रकार दूसरे कला रूपों और माध्यमों में अभिव्यक्ति के अलग-अलग रूप होते हैं उसी प्रकार लेखन में भी यह अभिव्यक्ति कई रूप और आकार ग्रहण करती है। उदाहरण के लिए – कविता, कहानी, नाटक, उपन्यास, आत्मकथा, रिपोर्ताज, संस्मरण और निबंध इत्यादि। ज़ाहिर है कि यह सूची और भी लंबी हो सकती है लेकिन हम यहाँ कविता, कहानी और नाटक की तीन मुख्य अभिव्यक्तियों की चर्चा करेंगे।



## कविता

इसमें कोई संदेह नहीं कि पूर्व हो या पश्चिम, साहित्य की पहली अभिव्यक्ति के रूप में **कविता** का ही जन्म हुआ। इसीलिए कविता को मानवता की मातृभाषा कहा जाता है। यदि हमारे यहाँ रामायण और महाभारत जैसे महाकाव्यों की रचना हुई, तो पश्चिम में भी होमर के इलियड एवं ओडेसी जैसे महाकाव्यों से ही साहित्य की शुरुआत मानी जाती है। इसमें कोई दो राय नहीं कि भाषा और लिपि के निश्चित होने के बाद ही इन महाकाव्यों के हमें लिखित रूप मिलने शुरू होते हैं। लेकिन इनकी मौखिक परंपरा बहुत पहले ही शुरू हो चुकी थी जिसमें कभी एक गायक द्वारा, कभी दो गायकों द्वारा और कभी गायकों के समूह द्वारा जगह-जगह घूम-घूमकर इन महाकाव्यों को गा-गाकर सुनाने का प्रचलन शामिल था। देखा जाए तो आज भी भले ही महानगरों में इस परंपरा का लोप हो गया हो, लेकिन हमारे यहाँ अभी भी अलग-अलग राज्यों के क्षेत्रों में अलग-अलग बोलियों और भाषाओं में गा-गाकर सुनाने की ये परंपराएँ विद्यमान हैं। उदाहरण के लिए, पश्चिम बंगाल में *बाउल*, छत्तीसगढ़ में *पंडवानी*, बुंदेलखंड में *आल्हा ऊदल*, राजस्थान में *पाबू जी के पड़* के नाम लिए जा सकते हैं। फिर जैसे-जैसे समाज, सभ्यता और संस्कृति का विकास होता गया और हमारी जीवन पद्धति में भी वैज्ञानिक, औद्योगिक और राजनैतिक क्रांतियों के कारण अभूतपूर्व बदलाव आते चले गए तो उसी अनुपात में कविता ने भी नए-नए रूप ग्रहण किए। महाकाव्य, प्रबंधकाव्य, खंडकाव्य, छंदमय कविता, छंदमुक्त कविता, नयी कविता, अ-कविता—बहुत से उतार-चढ़ाव के बीच से गुज़रकर कविता का वर्तमान स्वरूप हम तक पहुँचा है।



*बंगाल का बहुप्रसिद्ध बाउल नृत्य*

**गतिविधि 7 — Activity 7**

*फ़ोटोग्राफर यादगार क्षणों को कैमरे में कैद कर लेता है और रचनाकार यह काम शब्दों से करता है। आप अपने यादगार अनुभवों को दर्ज कीजिए। इनमें से किन्हीं दस अनुभवों को अपने पोर्टफ़ोलियो के लिए लिखिए। यह भी बताइए कि यह किस विधा के नज़दीक है और क्यों?*

*A photographer captures memorable moments with her/his camera and a creative writer does this with words. Maintain a record of your experiences. Write about any ten experiences for your portfolio. Also state which form of writing they are close to and why?*



देखें गतिविधि/Activity 10 पृष्ठ 59



**छंदोबद्ध कविता**

*हम पंछी उन्मुक्त गगन के*
*पिंजरबद्ध न गा पाएँगे,*
*कनक-तीलियों से टकराकर*
*पुलकित पंख टूट जाएँगे।*

*–शिवमंगल सिंह 'सुमन'*

**छंद मुक्त कविता**

*हम नदी के द्वीप हैं।*
*हम नहीं कहते कि हमको छोड़कर स्रोतस्विनी बह जाए।*
*वह हमें आकार देती है।*
*हमारे कोण, गलियाँ, अंतरीप, उभार, सैकतकूल,*
*सब गोलाइयाँ उसकी गढ़ी हैं।*
*माँ है वह। है, इसी से हम बने हैं।*

*– सच्चिदानंद हीरानंद वात्स्यायन 'अज्ञेय'*




लेकिन एक बात निश्चित रूप से कही जा सकती है कि अंततः कविता को पढ़कर अथवा सुनकर ही अनुभूत किया जा सकता है। जिस प्रकार कवि उसकी रचना अपने एकांत में करता है, उसी प्रकार एक पाठक भी उसे एकांत में पढ़कर उसका रसास्वादन कर सकता है। ज़रूरी नहीं कि उसके लिए नाटक, फ़िल्म अथवा दूसरे प्रदर्शन माध्यमों की तरह एक पूरे समूह की अनिवार्यता हो।

## कहानी



इसी से मिलती-जुलती यात्रा **कहानी** ने भी तय की है। लोग रात में अलाव के पास बैठे या तारों के नीचे बैठे अपने ही जैसे लोगों की बात करते थे; जन्म से लेकर मृत्यु तक, जो कुछ उनके जीवन में घटा, उस सबकी बातें; यहीं से कहानी बनी। आप सब ने ऐसी लोक कथाएँ सुनी होंगी – 'एक समय की बात है एक राजा था और एक रानी थी। राजा मर गया और फिर रानी भी मर गई। किस्सा गया वन में, सोचो अपने मन में।' लोग रात-रात भर कहानी सुनाते थे। आज भी राजस्थान में यह परंपरा जीवित है। विजयदान देथा की *बाता राँ फुलवारी* ऐसी ही कहानियाँ हैं। *अलिफ़ लैला, कथा सरितसागर* भी ऐसी ही महान कहानियाँ हैं। एक तरह से तो जब महाकाव्यों को गा-गाकर सुनाने की परंपरा का चलन शुरू हुआ

था, कहानी अपने आप में उसमें शामिल थी। इस बात को यहाँ दोहराने की ज़रूरत नहीं कि अंततः कोई भी कला माध्यम क्यों न हो, वह अपने अंतिम रूप और आकार में एक कहानी ही अभिव्यक्त कर रहा होता है। लेकिन आज जिस रूप में हम कहानी की लिखित विधा से परिचित हैं उसका विकास निश्चय ही भाषा के विकास से जुड़ा हुआ है। इसे दूसरे शब्दों में यूँ भी कहा जा सकता है कि जहाँ कविता जैसे माध्यम में आज भी अभिव्यक्ति सहज रूप से चली आती है उसके विपरीत कहानी का संबंध मुख्य रूप से गद्य भाषा से ज़्यादा जुड़ा हुआ है और यह तो एक इतिहास सम्मत तथ्य है कि लिखित गद्य का जन्म काव्य के बाद ही संभव हुआ। क्योंकि जीवन और समाज में धीरे-धीरे जिस तरह की जटिलताओं का समावेश होता गया, उनके भीतर से गद्य जैसे माध्यम का ही जन्म होना था। सूर्यकांत त्रिपाठी निराला कहते हैं – 'गद्य जीवन संग्राम की भाषा है'। औद्योगीकरण के आने के साथ ही छापेखाने आए। इसके आने से लिखित गद्य का विकास तथा प्रसार हुआ।




***'ख्याल परंपरा' के ये चित्र राजस्थान में किस्सागोई के प्राचीन रूप को प्रदर्शित करते हैं***

यहाँ इस बात को अवश्य रेखांकित किया जाना चाहिए कि पश्चिम में कहानी के लिए 'शॉर्ट स्टोरी' जैसी संज्ञा प्रचलित है लेकिन हमारे यहाँ वह एक ही शब्द 'कहानी' के नाम से जानी जाती है। जैसा कि उसके रूप और आकार से स्पष्ट है, वह जीवन के किसी एक कालखंड, घटना अथवा स्थिति का चित्र प्रस्तुत करती है और उसी के माध्यम से वह बड़ी से बड़ी बात कहने की कोशिश करती है।

यहीं हम कहानी से मिलते-जुलते लेकिन अपने फैलाव में एक बड़े फ़लक को समेटे हुए दूसरे माध्यम उपन्यास की चर्चा भी कर सकते हैं। जहाँ बाकी सारे माध्यम बहुत पहले से अस्तित्व में आ चुके थे, उपन्यास का जन्म और विकास पिछले लगभग चार सौ सालों में ही हुआ। यद्यपि हमारे यहाँ 'कादम्बरी' संज्ञा के अंतर्गत लंबी कहानियों और पश्चिम में भी 'राबिन हुड' जैसे आख्यानों की परंपरा है, लेकिन जिस विधा को आज हम उपन्यास

के नाम से जानते हैं, वह इनके बाद ही आई। शायद उसके उद्भव का कारण यही है कि जिस प्रकार से हमारा जीवन जटिल से जटिल होता गया है, उसकी अभिव्यक्ति के लिए उपन्यास जैसे विस्तृत माध्यम की ज़रूरत ही थी।

## नाटक

शायद यह जानकारी आपको काफ़ी रोचक जान पड़े कि कविता के बाद अभिव्यक्ति के जिस रूप ने अपना विकास किया वह **नाटक** है। यद्यपि यह भी एक सच्चाई है कि नाटक के जन्म में कविता और कहानी के गा-गाकर अथवा वाचन करने की परंपरा का बहुत बड़ा हाथ है, तथापि लिखित रूप में कविता के बाद पहले नाटक आया और कहानी तो बहुत बाद की चीज़ है। इसीलिए पहले-पहल नाटक काव्यात्मक ही लिखे गए। हमारे यहाँ बेशक नाटक की रचना में शुरू से ही गद्य और काव्य का मिश्रण रहा है, लेकिन पश्चिम में तो यूनानी नाटकों से लेकर 18वीं शताब्दी तक लिखे गए मोलियर के नाटकों में भी कविता का ही इस्तेमाल होता रहा। यहाँ तक कि जब 19वीं शताब्दी में यथार्थवादी नाटकों का दौर आया तब भी उनकी भाषा से यही अपेक्षा रही कि वह पोएटिक प्रोज़ अर्थात् काव्यात्मक गद्य में लिखे जाएँ। यहाँ यह प्रश्न सहज ही उठाया जा सकता है कि कविता के बाद अभिव्यक्ति की दूसरी विधा के रूप में नाटक का ही जन्म क्यों हुआ? इसका सीधा-सादा उत्तर यही है कि जिस तरह की संक्षिप्तता, सघनता और व्यंजना की अपेक्षा कविता के शब्दों से की जाती है, ठीक वही अपेक्षाएँ नाटक से भी होती हैं। कविता और नाटक हमेशा अपनी बात सीधे और सपाट शब्दों में अभिव्यक्त करने की बजाय बिंबों और प्रतीकों की दृश्यात्मकता के माध्यम से करते हैं। इसीलिए नाटक को दृश्यकाव्य भी कहा गया है। उदाहरण के लिए –

*महंत : बच्चा गोबरधनदास! कह, क्या भिक्षा लाया? गठरी तो भारी मालूम पड़ती है।*

*गोबरधनदास : बाबा जी महाराज बड़े माल लाया हूँ, साढ़े तीन सेर मिठाई है।*

*महंत : देखूँ बच्चा! (मिठाई की झोली अपने सामने रखकर खोलकर देखता है) वाह! वाह! बच्चा! इतनी मिठाई कहाँ से लाया? किस धर्मात्मा से भेंट हुई?*

*गोबरधनदास : गुरु जी महाराज! सात पैसे भीख में मिले थे, उसी से इतनी मिठाई मोल ली है।*

*महंत : बच्चा! नारायणदास ने मुझसे कहा था कि यहाँ सब चीज़ टके सेर मिलती है, तो मैंने इसकी बात का विश्वास नहीं किया। बच्चा, यह कौन-सी नगरी है और इसका कौन राजा है जहाँ टके सेर भाजी और टके सेर ही खाजा है?*



गोबरधनदास : अंधेर नगरी चौपट्ट राजा,
टके सेर भाजी टके सेर खाजा।
महंत : तो बच्चा! ऐसी नगरी में रहना उचित नहीं है, जहाँ टके सेर भाजी और टके ही सेर खाजा हो।

**दोहा**

सेत सेत सब एक से, जहाँ कपूर कपास।
ऐसे देस कुदेस में, कबहुँ न कीजै बास।।
कोकिल बायस एक सम, पंडित मूरख एक।
इंद्रायन दाड़िम विषय, जहाँ न नेकु बिवेक।।
बसिए ऐसे देस नहिं, कनक-वृष्टि जो होय।
रहिए तो दुख पाइए, प्रान दीजिए रोय।।


'अंधेर नगरी' नाटक का एक दृश्य

– अंधेर नगरी, भारतेंदु हरिश्चंद्र

क्योंकि यहाँ शब्दों के साथ-साथ उनके भीतर से दृश्य पैदा होने की संभावनाएँ भी भरपूर होती हैं, इसीलिए कहानी की तुलना में नाटक एक वर्णित माध्यम न होकर एक घटित माध्यम कहलाता है अर्थात् यहाँ कहानी की तरह शब्दों के माध्यम से किसी भी स्थिति का वर्णन या चित्रण मात्र नहीं होता वरन् वह अपने पूरे साकार रूप में हमारी आँखों के सामने घटित होती दिखाई देती है। दूसरे शब्दों में यह भी कहा जा सकता है कि जहाँ कहानी, उपन्यास, रिपोर्ताज और संस्मरण आदि विधाएँ वर्णित या वर्णनात्मक शैली का प्रयोग करती हैं, वहाँ नाटक में घटित अथवा घटनात्मक क्रियात्मक शैली के बिना काम नहीं चल सकता।

*कविता वाचन से नाटक का आरंभ माना जा सकता है। नाटक को 'पंचम वेद' भी कहा जाता है। लव-कुश पहले दो वाचक हैं। फिर वाचन को अभिनय (enactment) में बदला गया। तत्कालीन स्थितियों पर भी व्यंग्य होने लगे। इस तरह कुछ हल्कापन, भद्दापन भी आने लगा। तब भारत में इसे नियंत्रित करने के लिए एक शास्त्र की रचना की गई जिसे नाट्यशास्त्र कहा जाता है। लगभग यहीं से विधिवत् नाटक की परंपरा का आरंभ माना जा सकता है। भास, कालिदास, शूद्रक, हर्ष, विशाखदत्त, भवभूति–ये शास्त्रीय परंपरा के नाटककार हैं। मध्यकाल में लोक-नाट्य परंपराएँ विकसित हुईं। इसके लिए तत्कालीन परिस्थितियाँ ज़िम्मेवार हैं। संस्कृत का लौकिक व्यवहार भी समाप्त हो गया। इसके समानांतर भक्तिकाल में सूफ़ियों-संतों ने लोक-भाषाओं का व्यवहार*

*किया। उस समय जो नाटक आए वे मौखिक परंपरा में आते हैं। ये लोक-नाटक हैं। इनका कोई लिखित शास्त्र नहीं है। ये पीढ़ी-दर-पीढ़ी संचित होते रहे। हर क्षेत्र की अपनी-अपनी विशेषता व्यक्त होती है और कुछ सामान्य, सर्वनिष्ठ तत्त्व भी हैं; जैसे – गीत, संगीत, नृत्य, सूत्रधार, विदूषक, संगीत मंडली जो रंगमंच पर बैठी रहेगी – ये तत्त्व सबमें मिलेंगे लेकिन उत्तर भारत में गायन पर ज़्यादा ज़ोर है। दक्षिण भारत की शैलियों में नृत्य, गीत, मुद्रा-विधान पर बल है। इसे यक्ष-गान (कर्नाटक की लोक शैली) और नौटंकी के तुलनात्मक अध्ययन से बहुत अच्छी तरह समझा जा सकता है। ये नाटक प्राय: जानी-पहचानी कहानियों पर हैं – रामायण, महाभारत। फिर नौटंकी में अमर सिंह राठौड़ या सुल्ताना डाकू जैसे चरित्र आ गए – ज़िंदगी के मिथक या चरित्र।*

यदि हम नाटक और रंगमंच के इतिहास पर एक नज़र डालें, तो हमें नाटकों के अलग-अलग रूप दिखाई पड़ते हैं; जैसे – शास्त्रीय नाटक अर्थात् वे नाटक जो नाट्यशास्त्र में उल्लिखित नियमों और लक्षणों के आधार पर लिखे गए हैं। लगभग एक हज़ार ईस्वी तक चलने वाली शास्त्रीय नाट्य परंपरा के कुछ चिर-परिचित नाटककार हैं – भास, कालिदास, शूद्रक, विशाखदत्त और भवभूति। स्वप्नवासवदत्ता, अभिज्ञानशाकुंतलम्, मृच्छकटिकम्, मुद्राराक्षस और उत्तररामचरित इनके सुप्रसिद्ध नाटक हैं। लोक-नाटक यानी वह नाटक जो खासतौर से मध्यकाल में आए, स्थानीय बोलियों और भाषाओं में मौखिक रूप में विकसित हुए। पारसी नाटक जो हमारे देश में ईरान से आकर बसे हुए पारसी व्यापारियों द्वारा चलाई गई नाटक कंपनियों के लिए लिखे गए। यथार्थवादी नाटक जो पश्चिम में 18वीं-19वीं शताब्दी के साहित्य एवं दूसरी कलाओं में आए प्रकृतवाद और यथार्थवाद की परंपरा में मुख्यत: इब्सन के नाटकों से प्रेरित होकर हमारे देश में लिखे और खेले गए। एब्सर्ड अथवा विसंगत नाटक जो दूसरे विश्वयुद्ध के आस-पास उभरे अस्तित्ववादी चिंतन से प्रेरित होकर लिखे गए। हमारे यहाँ इस तरह के नाटक सबसे पहले भुवनेश्वर ने लिखे।

इस प्रकार हम देखते हैं कि सृजनात्मक लेखन जब अभिव्यक्ति के अलग-अलग रूपों में हमारे सामने आता है तो उसकी विविधवर्णी छवियाँ अपने रंग और रूप से हर बार एक नए संसार की सृष्टि करती हैं। तकनीकी और सामाजिक विकास के साथ-साथ लेखन अभिव्यक्ति के अन्य रूपों का विकास हुआ जिनमें आत्मकथा, संस्मरण, रेखाचित्र, रिपोर्ताज आदि विधाएँ आकार लेती रहीं।



# II. साहित्यिक लेखन

साहित्य को मात्र विधाओं में बाँटकर नहीं देखा जा सकता। कहने के अलग-अलग तरीके होते हैं। रचनात्मक ऊर्जा किसी बंधन को स्वीकार नहीं करती। जब बंधन टूटते हैं तब एक नयी विधा जन्म लेती है। इसीलिए कोई कहानी या उपन्यास कवितामय हो सकती है, जैसे विनोद कुमार शुक्ल का उपन्यास *दीवार में एक खिड़की रहती थी*। कोई कविता कहानीनुमा या नाटकीयता लिए हुए हो सकती है, जैसे धर्मवीर भारती का *अंधायुग*, नागार्जुन का *प्रेत का बयान*, निराला की *राम की शक्ति पूजा* या *तुलसीदास* आदि। तात्पर्य यह है कि *स्मृति और कल्पना के सहारे शब्दों में ढलती रचना सबसे पहले एक अभिव्यक्ति होती है जिसकी पहचान अलग-अलग विधा के रूप में बाद में होती है।*

> *'सोनसी किसी दिशा में नहीं जा रही थी, इसीलिए लगता था दिशाएँ सोनसी के पीछे चली आई थीं। केवल एक दिशा रघुवर प्रसाद के लिए आगे जाते हुए स्वयं सोनसी थी। सामने और आजू-बाजू का दृश्य सोनसी के पीछे आने के लिए अपनी बारी में खड़ा था। सोनसी के आगे निकलते ही उधर की धरती, पेड़-पत्ती सोनसी के पीछे आ जाते'। ...*
>
> *"रघुवर प्रसाद! भूली हुई साइकिल चलाते-चलाते याद आ जाएगी कि तुम्हारी साइकिल है, तब तुम याद की हुई साइकिल चलाते रहना।"*
>
> *-'दीवार में एक खिड़की रहती थी' की कुछ काव्यात्मक पंक्तियाँ,*
> *विनोद कुमार शुक्ल*

आपके सामने पूरी कायनात है जिसे आपकी इंद्रियाँ महसूस कर रही हैं, जिसे आप खुद अपना बनाना चाहते हैं। एक चित्रकार इसमें रंग भरता है, संगीतकार इसे गुनगुनाता है और लय पैदा करता है, एक शिल्पकार इसे आकार देता है। ज़ाहिर है अगर आपका संबंध शब्दों से है तो आप इसे अपना बनाने के लिए शब्दों का सहारा लेंगे।

> *"फिर मैं भी चौताल जोड़ने लगा और प्रसिद्ध कवियों के नाम से गाने लगा। मुझे लगता, ये मैंने नहीं लिखा है, कहीं पहले लिखा गया होगा जो मुझमें उतर आया।"*
>
> *– मेरे साक्षात्कार, त्रिलोचन*
> *(पद्मा सचदेव के साथ साक्षात्कार)*

**लेखन की कोई तकनीक नहीं।** जैसे ही आप कोई रचना लिखते हैं वह आपकी निजी थाती नहीं रह जाती। वह पूरे संसार की होती है। संसार को रचने में मददगार भी होती है। एक ऐसी दुनिया की पुनर्रचना जिसे कल फिर कोई रचेगा। इसीलिए किसी भी विधा के लेखन की कोई तकनीक नहीं होती। यह ज़रूर है कि हर मौजूदा लेखन जिन कारणों से अलग से पहचाना जाता है उन्हें ध्यान में रखकर लेखन की कुछ बारीकियों की

ओर हमारा ध्यान जाता है। उन्हीं के भीतर से नए-नए प्रयोग भी किए जा सकते हैं और हर सचेत लेखक यह करता है। कृष्णा सोबती की *हम हशमत* और *शब्दों के आलोक में* ऐसी ही रचनाएँ हैं।

***एक शाम***

*तारीख – 14 जून, 1975*
*मुकाम – शीला और भीष्म साहनी का घर*
*मुअज़्ज़िज़ – जनाब पी.ए. बारान्निकोव*
*मौजूद दोस्त – श्रीमती और श्रीकांत वर्मा,*
*श्री और श्रीमती राजेंद्र यादव (मन्नू भंडारी)*
*श्री और श्रीमती अजितकुमार (स्नेहमयी चौधरी)*
*श्री निर्मल वर्मा*
*श्रीमती उषा प्रियंवदा (उषा नेलसन)*

*श्रीमती मीरा कालिया, श्री रोमी खोसला, श्रीमती कल्पना खोसला, इन दोनों के साहबज़ादे मार्तंड बहादुर और मार्तंड साहिब के निशानेबाज़ मामूजान श्री वरुण साहनी।*

*दोस्तो, गरमी और उमस के बावजूद भीष्म के घर में यह शाम कुछ इतनी ज़िंदा रही कि हशमत ने ज़रूरी समझा कि इसका ब्योरा आपकी खिदमत में पेश कर दिया जाए।*

*हाँ, आप लोगों को कहीं मुगालता न हो जाए कि इस पार्टी में हशमत किस हैसियत से थे, सो आपको असलियत बता दें।*

*– हम हशमत, कृष्णा सोबती*

(इसे ध्यान से पढ़िए और देखिए कि शुरुआत किस तरह हुई है। हशमत कौन हो सकता है? कार्यशाला में चर्चा कीजिए।)

कुछ नया लिखने और नया करने की यही चाहत वर्तमान समय में ऐसे लेखकों और लेखन को जन्म दे रही है जिनमें टटकापन है। उदाहरण के लिए – *बहुरूपिया शहर*, *संगतिन यात्रा* ऐसी ही रचनाएँ हैं।

आगे हम कुछ ऐसे साहित्यिक लेखन की बारीकियों की चर्चा करेंगे जिनका संबंध स्मृति से अधिक है।





# नाटक लेखन

***नाटक का तंत्र लेखक को खुद निश्चित करना पड़ता है। नाट्य-तंत्र के नियमों से मार्गदर्शन होगा, लेकिन ऐसा नहीं कि उनके पालन से ही अच्छा नाटक लिखा जा सकता है। विश्व के बहुत से अच्छे नाटक तो इन नियमों के अपवाद ही साबित होंगे। नाटक का माध्यम खून में उतर जाना चाहिए, संज्ञा पर उसकी छाप उठनी चाहिए – तभी कोई लेखक अच्छा नाटक लिख सकता है।***

*– विजय तेंदुलकर*

*जसमा : राजा, मैं तुझे एक बात पूछना चाहती हूँ।*

*सिद्धराज : पूछो!*

*जसमा : राजा, तुझे मिट्टी खोदना आता है?*

*सिद्धराज : (हँसता है) मिट्टी खोदने के लिए मेरे पास लाखों मजूर हैं।*

*जसमा : तो क्या तुझे मकान बनाना आता है?*

*सिद्धराज : मकान बनाने के लिए सैकड़ों कारीगर मेरे पास हैं।*

*जसमा : तुझे रसोई करनी तो आती ही होगी!*

*सिद्धराज : (खूब ज़ोर से हँसता है) हमारे महल में सैकड़ों रसोइये हाज़िर हैं।*

*जसमा : (तुच्छ भाव से) तो फिर राजा, तुझे आता ही क्या है? तेरी नौकरी चली जाए, तेरा यह राज और मुकुट गायब हो जाए तो तुझे भूखों मरना होगा। तुझे नौकर रखने के लिए कोई तैयार नहीं होगा – तुझसे तो हम लोग कहीं ज़्यादा अच्छे हैं। रूखी-सूखी ही सही, अपनी मेहनत की रोटी खाते हैं।*

***(स्वाभिमानी जसमा सिर ऊँचा किए चाचर के बाहर निकल जाती है, मानो बिजली कौंधती हो। अपमानित राजा आग-बबूला होकर चीखता है।)***



**'जसमा ओडन' नाटक का एक दृश्य**

मशहूर नाटक 'जसमा ओडन'[1] के इस अंश को ध्यान से पढ़ें, तो पाएँगे कि राजा सिद्धराज और एक आम स्त्री जसमा के बीच हुए ये संवाद यूँ तो कमज़ोर स्त्री और बलवान कामुक

*1. 'जसमा ओडन' गुजरात के लोक जीवन से जुड़ी भवाई के 'वेश' की लोकनाट्य रचना है। इस रचना की संपादक शांता गांधी ने लोक कथा के पारंपरिक रूप को बनाए रखते हुए उसमें मध्यकालीन मूल्यों के स्थान पर आज के नए मूल्यों को रखने की कोशिश की है।*

पुरुष के बीच होने वाले संवाद की तरह हैं, पर इस छोटे से हिस्से में हाथ के काम के महत्त्व को खूबसूरत ढंग से कह दिया गया है। यह लेखक इसलिए कर पाया होगा कि वह एक ऐसी स्त्री को केंद्र में रखकर नाटक लिखना चाहता रहा होगा जो स्वाभिमानी तो हो ही और जो अपनी मेहनत को ही अपना संबल मानती हो। ऐसा करने के लिए वह अपने आस-पास की दुनिया में लोगों की बातचीत सुनता रहा होगा, तभी उस बातचीत को अपने नाटक की कथा-वस्तु में पिरो सका है।

संवादों को अपनी डायरी में दर्ज करते रहना यूँ तो कहानी या किसी भी लेखन में उपयोगी होगा लेकिन नाटक या एकांकी के लिए तो यह सबसे ज़रूरी तैयारी होगी। लेकिन इन्हें नाटक का हिस्सा बनाने में और क्या तैयारी की ज़रूरत होगी, आइए जानते हैं –

लगातार यह प्रश्न सामने आता रहा है कि कविता, कहानी, उपन्यास की तरह नाटक भी साहित्य के अंतर्गत ही आता है फिर इसकी रचना में क्या अंतर ज़रूरी हो जाता है। जब हम इस पर विचार करते हैं तो पाते हैं कि नाटक अपनी कुछ निजी विशिष्टताओं के कारण बाकी दूसरी विधाओं से बिलकुल अलग हो जाता है। स्वयं हमारी भारतीय परंपरा में नाटक को दृश्यकाव्य की संज्ञा दी गई है। जहाँ से नाटक अपनी निजी एवं विशेष प्रकृति ग्रहण करता है वह है उसका लिखित रूप से दृश्यता की ओर अग्रसर होना। जहाँ साहित्य की अन्य विधाएँ अपने लिखित रूप में ही एक निश्चित और अंतिम रूप को प्राप्त कर लेती हैं, वहीं एक नाटक अपने लिखित रूप में सिर्फ़ एकआयामी ही होता है। जब उस नाटक का मंचन हमारे सामने आता है तब जाकर उसमें संपूर्णता आती है। निष्कर्ष यह है कि साहित्य की दूसरी विधाएँ पढ़ने या फिर सुनने तक की यात्रा तय करती हैं, पर नाटक पढ़ने, सुनने के साथ-साथ देखने के तत्त्व को भी अपने भीतर समेटे हुए है। इसीलिए नाटक लिखते समय नाटककार को नाटक की एक मूल विशेषता को हमेशा याद रखना होता है। वह है – **समय का बंधन**।

नाटककार अगर अपनी रचना को भूतकाल से अथवा किसी और लेखक की रचना को भविष्यकाल से उठाए, इन दोनों ही स्थितियों में उसे नाटक को वर्तमान काल में ही संयोजित करना होता है। यही कारण है कि नाटक के मंच-निर्देश हमेशा वर्तमान काल में लिखे जाते हैं। चाहे काल कोई भी हो, उसे एक विशेष समय में, एक विशेष स्थान पर, वर्तमान काल में ही घटित होना होता है। जैसे किसी ऐतिहासिक या पौराणिक घटना को कहानी, उपन्यास या कविता में उसके मूल संदर्भ में, उसी काल में, रखकर भी उसका पाठ किया जा सकता है, पर नाटक में उसे हमारी आँखों के सामने ही एक बार फिर घटित होना होता है। समय को लेकर एक और तथ्य यह है कि साहित्य की दूसरी विधाओं यानी कहानी, उपन्यास या फिर कविता को हम कभी भी पढ़ते या सुनते हुए बीच में रोक सकते हैं और कुछ समय बाद फिर वहीं से शुरू कर सकते हैं पर नाटक के साथ ऐसा संभव नहीं है।



अब दूसरा महत्त्वपूर्ण अंग है – **शब्द**! वैसे यह साहित्य की सभी विधाओं के लिए आवश्यक होता है, पर साहित्य की ही दो विधाओं कविता और नाटक के लिए शब्द का विशेष महत्त्व है। नाटक की दुनिया में शब्द अपनी एक नयी, निजी और अलग अस्मिता ग्रहण करता है। हमारे नाट्यशास्त्र में भी वाचिक अर्थात् बोले जाने वाले शब्द को नाटक का शरीर कहा गया है। कहानी तथा उपन्यास शब्दों के माध्यम से किसी स्थिति, वातावरण या कथानक का वर्णन करते हैं या अधिक से अधिक उसका चित्रण कर पाते हैं। यही कारण है कि इसे वर्णित या फिर नैरेटिव विधा कह दिया जाता है। नाटककार के लिए ज़रूरी है कि वह अधिक से अधिक संक्षिप्त और सांकेतिक भाषा का प्रयोग करे जो अपने आप में वर्णित न होकर क्रियात्मक अधिक हो, उन शब्दों में दृश्य बनाने की भरपूर क्षमता हो।

***मानस हिरण***

*(यह नाटक हिमाचल प्रदेश के उत्तरी छोर पर स्थित आदिवासी क्षेत्र स्पीति में लिखा और खेला गया। लेखिका ने अपने शिविर के साथ वहाँ पाया कि वे लोग आपस में तुकबंदी खेलते हैं) जैसे–*



*यार! क्यों की तूने उसकी पिटाई।*
*दूसरा कहेगा : क्योंकि वह था मेरे दुश्मन का भाई।*
*तीसरा पूछेगा : क्या इसीलिए हुई थी लड़ाई।*
*चौथा बोलेगा : आज फिर करना उसकी धुनाई।*

*इसीलिए वहाँ के लोगों के लिए नाटक लिखना अधिक चुनौतीपूर्ण था। बहुत शोध और मेहनत के बाद जो नाटक तैयार हुआ, उसके शब्दों और उनके लयात्मक प्रयोग पर ध्यान दीजिए। उसकी शुरुआत इस प्रकार है –*

*(रंगमंच एक खेत है, जिसके बीच-बीच में नए कटे गेहूँ के ढेर हैं। एक कोने में, पीछे की ओर, बौद्ध गोम्पा (मठ) का स्तूप नज़र आ रहा है। चार-पाँच लोग जल्दी-जल्दी खेत से अनाज के ढेर उठाकर बाँध रहे हैं।)*

*तनडुप : जल्दी कर टशी। इस साल बर्फ़ जल्दी पड़ने की उम्मीद है।*
*टशी : हाँ, ठंड तो अचानक बढ़ गई है। पर क्या करें, अभी तो आधे खेतों की भी कटाई नहीं हुई।*
*तनडुप : बर्फ़ पड़ गई तो सब गया समझो।*
*टशी : सोनम कहाँ है? सुबह से दिखाई नहीं दिया।*
*तनडुप : वो विदेशी आया हुआ है ना। बस उसी के साथ घूम रहा होगा, दुमछल्ला बना।*
*टशी : इतना नहीं कि ज़रा हाथ बँटा दे तो कटाई जल्दी हो जाए।*
*तनडुप : उसे अमीर बनने के सपने देखने से फ़ुर्सत कहाँ है?*

दोरजे : इसीलिए तो विदेशियों के साथ लगा रहता है, इस उम्मीद में कि कोई अपने संग विदेश ले जाए।
(बाहर से तेनजिंग अंदर आती है। उसके हाथ में बँधा हुआ खाना है जिसे वो ज़मीन पर बैठकर खोलती है।)
तेनज़िंग : टशी, दोरजे, तनडुप आओ, खाना खा लो!
टशी : तू खा ले। हम पूरा खेत काटने के बाद खाएँगे।
तेनजिंग : माँ ने कहा है गरम-गरम खा लेना। आज वैसे ही ठंड बहुत है।
दोरजे : अच्छा ला, जल्दी दे दे। आज तो हवा भी बहुत है।
(तीनों बैठकर खाते हैं।)

– नूर ज़हीर



*'किताबों में हलचल' नाटक का एक दृश्य*

एक नाटक के लिए ज़रूरी होता है – **उसका कथ्य**। यह बात हमेशा ध्यान में होनी चाहिए कि नाटक को मंच पर मंचित होना है। यही कारण है कि एक नाटककार को रचनाकार के साथ-साथ एक कुशल संपादक भी होना चाहिए। पहले तो घटनाओं, स्थितियों अथवा दृश्यों का चुनाव, फिर उन्हें किस क्रम में रखा जाए कि वे शून्य से शिखर की तरफ़ विकास की दिशा में आगे बढ़ें, यह कला उसे अवश्य आनी चाहिए।

नाटक का सबसे ज़रूरी और सशक्त माध्यम है – **संवाद**। दूसरी किसी विधा के लिए यह कतई ज़रूरी नहीं कि वह संवादों का सहारा ले, लेकिन नाटक का तो उसके बिना काम ही नहीं चल सकता। नाटक के लिए तनाव, उत्सुकता, रहस्य, रोमांच और अंत में उपसंहार जैसे तत्त्व अनिवार्य हैं। इसके लिए आपस में विरोधी विचारधाराओं का संवाद ज़रूरी होता है। यही कारण है कि नायक-प्रतिनायक, सूत्रधार की परिकल्पना भारतीय या पाश्चात्य नाट्यशास्त्र में आरंभ से ही की गई थी।

वह कौन-सी चीज़ है जो एक सशक्त नाटक को एक कमज़ोर नाटक से अलग करती है। वह है – संवादों का अपने आप में वर्णित या चित्रित न होकर क्रियात्मक होना, दृश्यात्मक होना और लिखे तथा बोले जाने वाले संवादों से भी ज़्यादा उन संवादों के पीछे निहित अनलिखे एवं अनकहे संवादों की ओर ले जाना। उदाहरण के लिए, हैमलेट का यह प्रसिद्ध संवाद **टू बी और नॉट टू बी** या स्कंदगुप्त का **अधिकार सुख कितना मादक और सारहीन है** – अनगिनत संभावनाओं को उजागर कर देता है।



नाटक स्वयं में एक जीवंत माध्यम है। कोई भी दो चरित्र जब भी आपस में मिलते हैं, तो विचारों के आदान-प्रदान में टकराहट पैदा होना स्वाभाविक है। यही कारण है कि रंगमंच प्रतिरोध का सबसे सशक्त माध्यम है। वह कभी भी यथास्थिति को स्वीकार कर ही नहीं सकता। इस कारण उसमें अस्वीकार की स्थिति भी बराबर बनी रहती है। उदाहरण के लिए, हम अंधायुग, तुगलक आदि नाटकों को देख सकते हैं। शुरुआत में दिए हुए जसमा ओडन को भी देखा जा सकता है। जसमा का अस्वीकार – राजा के प्रति।

नाटक लिखते समय यह भी अत्यंत ज़रूरी है कि नाटक में जो चरित्र प्रस्तुत किए जाएँ, वे सपाट, सतही और टाइप न हो। जिस प्रकार हम अपनी रोज़मर्रा की ज़िंदगी में किसी भी व्यक्ति को सिर्फ़ अच्छा या बुरा नहीं कह सकते, उसी तरह नाटक की कहानी में भी चरित्रों के विकास में इस बात का ध्यान रखा जाए कि वे स्थितियों के अनुसार अपनी क्रियाओं-प्रतिक्रियाओं को व्यक्त करते चलें। हमें याद रखना चाहिए कि इन शब्दों को बोलने वाले पात्र मंच पर सचमुच के हाड़-माँस से युक्त जीवंत प्राणी होते हैं न कि कविता, कहानी और उपन्यास में उपस्थित रहने वाले शाब्दिक चरित्र। अतः संवाद जितने ज़्यादा सहज और स्वाभाविक होंगे, उतना ही दर्शक के मर्म को छुएँगे। यहाँ सहज-स्वाभाविक होने से आशय भाषा की सरलता से कदापि नहीं है। संवाद चाहे कितने भी तत्सम और क्लिष्ट भाषा में क्यों न लिखे गए हों, स्थिति तथा परिवेश की माँग के अनुसार यदि वे स्वाभाविक जान पड़ते हैं, तब उनके दर्शकों तक संप्रेषित होने में कोई मुश्किल नहीं होगी। इस दृष्टि से हम जयशंकर प्रसाद, मोहन राकेश, जगदीश चंद्र माथुर, विजय तेंदुलकर, गिरीश कर्नाड, व.व. कारंत, धर्मवीर भारती और सुरेंद्र वर्मा जैसे नाटककारों की भाषा में यह विशेषता देख सकते हैं। इसी के साथ जुड़ा दूसरा सवाल उस शिल्प और संरचना का भी है जिसके भीतर से नाटककार अपने कथ्य को व्यंजित करता है।

आज हिंदी के नाटककारों के पास शिल्प की दृष्टि से कई तरह के विकल्प मौजूद हैं। सबसे पहले तो स्वप्नवासवदत्ता,

**गतिविधि 8** | **Activity 8**




*दिए गए चित्रों को देखकर संवाद लिखिए।*
*Write dialogues based on the pictures given above.*

देखें गतिविधि/Activity 11 पृष्ठ 71

अभिज्ञानशाकुंतलम्, मृच्छकटिकम् और उत्तर रामचरित जैसे संस्कृत नाटकों का ढाँचा है जिसे हम पारिभाषिक शब्दावली में शास्त्रीय कहते हैं। एक लोक नाटकों का फ़ॉर्म है जिसमें कोई लिखित आलेख नहीं है और सब कुछ मौखिक रचना प्रक्रिया के माध्यम से घटित होता है। पारसी नाटकों का अपना एक अलग शिल्प है जो शेरो-शायरी, गीत-संगीत और अतिरंजित संवादों पर आधारित होता है। इब्सन की तर्ज़ पर यथार्थवादी नाटकों का अपना एक मुहावरा है जो मुख्यत: गद्य पर आश्रित है। इनके अतिरिक्त नुक्कड़ नाटक की अपनी अलग अहमियत है। यह नाटककार को तय करना है कि वह इनमें से किसी एक तरह के शिल्प का चुनाव करे, अलग-अलग विकल्पों के मिश्रण से अपनी एक नयी शैली तैयार करे अथवा इन सबको छोड़कर एक बिलकुल नया शिल्प लेकर प्रस्तुत हो। प्राय: कहा जाता है कि कथ्य अपना शिल्प स्वयं निर्धारित कर लेता है और यही सही स्थिति है। लेकिन जब-जब नाटककार ने पहले शिल्प या संरचना को निश्चित कर लिया और फिर उसमें किसी कथ्य कहानी को फिट करना चाहा तो ऐसी कोशिशें बहुत दूर तक कामयाब नहीं हुईं।

## आत्मकथात्मक लेखन

***ऐसे भी लोग हैं, जिनकी अतीत-संबंधी स्मृतियाँ बड़ी दु:खद और कटु हैं। ऐसे लोग वर्तमान और भविष्य की भी इसी रूप में कल्पना करते हैं। ऐसे भी लोग हैं, जिनकी अतीत-संबंधी स्मृतियाँ बड़ी मधुर और सुखद हैं। उनकी कल्पना में वर्तमान और भविष्य भी मधुर होते हैं। तीसरी किस्म के लोगों की स्मृतियाँ सुखद और दु:खद, मधुर और कटु भी होती हैं। वर्तमान और भविष्य-संबंधी उनके विचारों में विभिन्न भावनाएँ, स्वर-लहरियाँ और रंग घुले-मिले रहते हैं। मैं ऐसे ही लोगों में से हूँ।***

***– मेरा दागिस्तान (आत्मकथात्मक रचना), रसूल हमज़ातोव***

प्रेमचंद ने कहा था कि कहानियाँ तो चारों तरफ़ हवा में बिखरी पड़ी हैं, सवाल उन्हें पकड़ने का है। ऐसा इसलिए है कि हर व्यक्ति और हर वस्तु का अपना-अपना जीवन होता है, बाकी सबसे अलग। उसका एक आरंभ, विकास और फिर अंत भी होता है। सबकी कोई न कोई कहानी होती है। जिस तरह एक व्यक्ति दूसरे से हू-ब-हू नहीं मिलता, वैसे ही उसकी अपनी जीवन-कथा भी दूसरे से नहीं मिलती। जो बड़े रचनाकार हैं वे एक कथा में अनेक लोगों की कथा ढूँढ़ लेते हैं। 'गोदान' केवल होरी की या 'हैमलेट' केवल हैमलेट की कथा नहीं रह जाती, सबकी कथा बन जाती है।



'ऐसा कोई व्यक्ति नहीं है जो अपनी कथा न लिख सके। मेरी आत्मकथा मेरे जीवन की कथा है। यह केवल मेरी कथा है। और जहाँ तक मेरा जीवन दूसरों के जीवन को छूता है

वहाँ तक यह दूसरों की भी कथा है। और जहाँ तक मेरा जीवन एक समय, समाज या समूह का प्रतिनिधि जीवन होता है वहाँ तक वह सबकी कथा बन जाती है।' महात्मा गांधी की आत्मकथा स्वयं उनके जीवन की कथा तो है ही, साथ-साथ वह समस्त देश तथा विश्व की भी कथा है। अपने समय के नेतृत्वकारी स्त्री-पुरुषों की आत्मकथा ज्ञानवर्द्धक तथा प्रेरणादायी होती है। आइंसटीन, चार्ली चैपलिन, ध्यानचंद, कुमार गंधर्व, वल्लतोल तथा आंबेडकर की जीवन-कथा हम सबके लिए महत्त्वपूर्ण हो सकती है। मुक्तिबोध ने कहा था –







*मुझे भ्रम होता है कि प्रत्येक पत्थर में*
*चमकता हीरा है,*
*...प्रत्येक वाणी में*
*महाकाव्य-पीड़ा है*

प्रत्येक व्यक्ति का जीवन कथा में बदलने के योग्य है। यह जीवन है ही इसलिए कि उसे कथा में बदला जाए। आप कलम हाथ में लेते हैं और कागज़ पर कुछ लिखने लगते हैं। सबसे अच्छा है अपने ही जीवन से शुरू किया जाए। अपने बारे में, बचपन से लेकर अब तक जो-जो हुआ वह सब। यही तो आत्मकथा है। आत्मकथा की पहली शर्त है साफ़-साफ़ सच-सच कहना।

इसके लिए भी अभ्यास ज़रूरी है। नैतिक साहस ज़रूरी है। अगर पूरी आत्मकथा न भी लिखी जाए तो संस्मरण या डायरी लिखी जा सकती है। कई दिनों-वर्षों की डायरी आत्मकथा बन जाती है। गांधी जी ने डायरी के बारे में कहा था –

*डायरी का विचार करके देखता हूँ तो मेरे लिए यह एक अमूल्य वस्तु हो गई है। जो सत्य की आराधना करता है, उसके लिए यह पहरेदार का काम करती है, क्योंकि इसमें सत्य ही लिखना है। ... एक बार नियमित लिखना शुरू करने पर हमें स्वयं ही सूझने लगता है कि क्या और कैसे लिखना है। हाँ, एक शर्त है। हमें सच्चा बनना होगा। इसके अभाव में डायरी खोटे सिक्के-सी हो जाती है। पर यदि इसमें सत्य हो तो यह सोने की मुहर से भी कीमती हो जाती है।*

*– हरिजन बंधु, 20.1.1933*

## ज़रूरत

प्राय: सभी महत्त्वपूर्ण लोग अपने बारे में लिखते हैं। लेकिन जो साधारण लोग हैं उनका जीवन भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं होता। कहानी-कविता लिखने के पहले कई बार आत्मकथा रास्ता सुझाती है। इंग्लैंड में मज़दूर आंदोलन के बाद उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध में अनेक मज़दूरों ने आत्मकथाएँ लिखी थीं। अपने देश में भी हाल के

वर्षों में दलित-वंचित लोगों ने आत्मकथाएँ लिखी हैं जो केवल उनकी अपनी कहानी भर नहीं है बल्कि हमारे समाज की भी कहानी है। कहानी, उपन्यास, नाटक या कविता में सारा कुछ नहीं आ सकता और न ही उपन्यास या कविता सबकी कथा बन सकती है। इसीलिए आत्मकथा की ज़रूरत होती है। आत्मकथा का लिखा जाना यह साबित करता है कि हर मनुष्य महत्त्वपूर्ण है और यह भी कि हर मनुष्य रचना भी कर सकता है।

## तैयारी

आत्मकथा लिखने के लिए अलग से किसी तैयारी की ज़रूरत भी नहीं होती। बस भाषा बोलनी-लिखनी आनी चाहिए। सच्चाई और सरलता आत्मकथा के विशेष गुण हैं, फिर आत्मकथा चाहे ध्यानचंद की हो, दया पवार की या सुनील गावस्कर की। यहाँ प्रख्यात वैज्ञानिक स्टीफेन हॉकिंग के अपने जीवन के बारे में लिखे गए इस अंश को देखा जाए–

*I was born on 8 January, 1942, exactly three hundred years after the death of Galileo...*
*My father came from Yorkshire. His grandfather, my great-grandfather, had been a wealthy farmer...*
*My mother was born in Glasgow, the second child of seven of a family doctor...*
*We lived in Highgate, north London. My sister Mary was born eighteen months after me...*
*My earliest memory is of standing in the nursery of Byron House in Highgate, and crying my head off. All around me, children were playing with what seemed like wonderful toys. I wanted to join in, but I was only two-and-a-half, and this was the first time I had been left with people I didn't know...*

यहाँ स्टीफेन हॉकिंग ढाई साल की उम्र से अपने जीवन को याद करना शुरू करते हैं। यह घटना है रोने की। इसी तरह से हर कोई अपने बारे में लिख सकता है। इस तरह याद करने की, ब्योरों तथा विवरणों को एकत्र करने की आदत भी पड़ती है जो एक रचनाकार के लिए बहुत ज़रूरी है। एक रचनाकार जो कुछ भी लिखता है उसमें उसकी याददाश्त या स्मृति का बड़ा योगदान होता है। कहा जाता है कि रचनाकार की हर कथा में उसकी आत्मकथा भी होती है।

यहाँ हम कुछ अन्य आत्मकथात्मक लेखन (संस्मरण, आत्मकथा, यात्रा वृत्तांत, डायरी, पत्र आदि) पर चर्चा करेंगे।



याद कीजिए आपने जो पहला पहाड़ देखा वह कैसा था? सोचिए तो आपने पहली बार नदी देखी तो कैसा लगा था? आज से दस साल पहले का अपनी माँ का चेहरा याद कीजिए, उसके साथ बिताए उन दिनों में अपने आपको खोजिए। अपने साथियों की अच्छी-बुरी बातें, छूटा हुआ स्कूल, गाँव, शहर अपनी स्मृति में ले आइए और इसे लिखने का प्रयास कीजिए।

अगर आप ऐसा करेंगे तो जो रचना होगी वह कैसी होगी? शायद कुछ-कुछ ऐसी –

*'बाबा के भय और पढ़ाई-लिखाई छूट जाने की चिंता से मुक्ति पाने के लिए मैं मा (माँ) के साथ बिताए दिन याद करने लगती और सोचती कि किसी तरह मा की माया-ममता-स्नेह-सुख फिर मिल जाता तो बड़े से बड़े कष्ट को भी मैं कष्ट न समझती। मा कितना चाहती थी कि मैं पढ़-लिख जाऊँ! उसका दबाव न होता तो जितना पढ़ सकी उतना पढ़ने का भी कोई अवसर नहीं देता। पढ़ना-लिखना कितनी मधुर चीज़ है यह स्कूल में कुछ समय बिताने के बाद अब समझ में आया है। पढ़ाई की बात से याद आता है कि इतिहास मेरा प्रिय विषय था। इतिहास में मुझे जो रस मिलता था वह किसी और विषय में नहीं और शायद इसी कारण इतिहास के मास्टर मुझे बहुत चाहते थे। वह हमें युद्धों के बारे में और झाँसी की रानी लक्ष्मीबाई, नवाब सिराजुद्दौला और न जाने कितने और राजा-रानियों नवाब-बादशाहों के बारे में बताते थे। मेरा मन होता उन सभी से मिलूँ, बातें करूँ जिनकी कथाएँ वह सुनाते। इतिहास पढ़ते-पढ़ते मुझे मा की बहुत याद आती। ऐसा क्यों होता था, यह मैं नहीं जानती। हो सकता है इसके पीछे वे बातें रही हों जो मा के चले जाने पर अड़ोस-पड़ोस के लोग हमारे बारे में बात करते थे। जैसे कि यह कैसा राजा-महाराजाओं जैसा सुखी परिवार था, बस एक व्यक्ति के चले जाने से तछ-नछ हो गया! होने को तो यह भी हो सकता है कि रानी लक्ष्मीबाई के, घोड़े पर अपने लड़के को बिठा, युद्ध के लिए निकल पड़ने की बात से मुझे वह दिन याद आ जाता रहा हो जब मेरे सबसे छोटे भाई को ले मा घर से निकल गई थी।'*

*–आलो-आँधारि, आत्मकथा, बेबी हालदार*

देखें गतिविधि/Activity 12 पृष्ठ 75

**गतिविधि 9 ◆ Activity 9**



*अपने परिवार, विद्यालय, दोस्त, खेल के मैदान का अवलोकन करते हुए एक महीने तक डायरी लिखिए। पन्नों को पलटकर देखिए कि यह आपको खुद को और आस-पास की दुनिया को समझने में कैसे मदद करती है।*

*Maintain a diary for a month based on your observations about your family, school, friends, playground etc. Analyse how this record helped you to understand yourself and the world around you.*





'आलो-आँधारि' बेबी की आत्मकथा के साथ-साथ एक ऐसी दुनिया की कहानी है जो हमारे साथ है, पड़ोस में है, लेकिन अनदेखी है।




*'मंगलवार की सुबह हमने पिछली रात के छोड़े हुए काम को पूरा करना शुरू किया। बेप और मिएप हमारे राशन कूपनों से शॉपिंग करने गईं और पापा ने ब्लैक आउट वाले परदे लगाए। मैंने रसोई का फ़र्श रगड़-रगड़ कर साफ़ किया। सवेरे से रात तक हम लगातार काम में जुटे रहे।*

*बुधवार तक तो मुझे यह सोचने की फ़ुर्सत ही नहीं मिली कि मेरी ज़िंदगी में कितना बड़ा परिवर्तन आ चुका है। अब गुप्त एनेक्सी में आने के बाद पहली बार मुझे थोड़ी फ़ुर्सत मिली कि तुम्हें बताऊँ कि मेरी ज़िंदगी में क्या हो चुका है और क्या होने जा रहा है।'*

*– ऐन फ्रैंक की डायरी का एक अंश*

ऐन फ्रैंक (1929-1945) जर्मनी में पैदा हुई एक यहूदी लड़की थी। जर्मनी में जब नाज़ियों की सत्ता कायम हुई और यहूदियों पर अत्याचार शुरू हुए, तो वह परिवार समेत एम्सटर्डम चली गई। फिर नीदरलैंड पर भी नाज़ियों का कब्ज़ा हुआ और यहूदियों पर अत्याचार का दौर वहाँ भी शुरू हो गया। ऐसी स्थिति में जुलाई 1942 में उसका परिवार एक दफ़्तर के गुप्त कमरे में छुप कर रहने लगा। जहाँ दो साल बिताने पर वे नाज़ियों की पकड़ में आ गए और उन्हें यातना कैंप में पहुँचा दिया गया। इसी यातना कैंप में ऐन ने यह डायरी लिखी जिसका प्रकाशन उसकी मृत्यु के बाद द *डायरी ऑफ अ यंग गर्ल* (1947) के नाम से हुआ। यह बीसवीं सदी की सबसे ज़्यादा पढ़ी गई पुस्तकों में से है। इल्या इहरनबुर्ग ने एक वाक्य में इस पुस्तक की सबसे बड़ी विशेषता को रेखांकित किया है – "यह साठ लाख लोगों की तरफ़ से बोलने वाली एक आवाज़ है, एक ऐसी आवाज़ जो किसी संत या कवि की नहीं, बल्कि एक साधारण लड़की की है।"

*'भारत के पैगोडा, मिस्र के पिरामिड, इटली के बाज़ीलिक मुझे माफ़ करें, अमरीका के राजमार्ग, पेरिस के बुलवार, इंग्लैंड के पार्क और स्विट्ज़रलैंड के पहाड़ मुझे क्षमा करें, पोलैंड, जापान और रोम की औरतों से मैं माफ़ी चाहता हूँ – मैं तुम सब पर मुग्ध हुआ, मगर मेरा दिल चैन से धड़कता रहा। अगर उसकी धड़कन बढ़ी भी, तो इतनी नहीं कि गला सूख जाता और सिर चकराने लगता। पर अब जब मैंने चट्टान के दामन में बसे हुए इन सत्तर घरों को फिर से देखा है, तो मेरा दिल ऐसे क्यों उछल रहा है कि पसलियों में दर्द होने लगा है, आँखों के सामने अँधेरा छा गया है और सिर ऐसे चकराने लगा है मानो मैं बीमार या नशे में धुत्त होऊँ!*



